अनादर करने की भावना पैदा नहीं होती है। यह ठीक है कि कुछ भारतीय शासकों ने समय-समय पर बड़ी भूल की, तथा अनुदारता का बर्ताव किया। पर, क्या हम सिर्फ दोषों को ही ढूँढ़ते रहें? हमारे यहाँ कितनी ही घटनाएँ ऐसी हुई हैं, जिनसे हिन्दू-मुसलमानों के आपसी प्रेम, उदारता और भाईचारे का परिचय मिलता है। जरूरत है कि हमारा इतिहास नए ढँग से, सहानुभूति रखनेवाले लेखकों द्वारा लिखाया जाय। अब भारतीय-इतिहास-परिषद् आदि संस्थाओं द्वारा यह शुभ कार्य होने लग गया है।

**शिक्षा का माध्यम**—खेद है कि हमारे यहाँ शिक्षा का माध्यम भी एक समस्या बना हुआ है। अंगरेजों ने अपने शासन में यहाँ विदेशी भाषा अंगरेजी को बेहद महत्व दिया। अनेक स्थानों में प्रायः चौथी कक्षा से ही अंगरेजी की पढ़ाई अनिवार्य कर दी और उसे ही माध्यमिक और उच्चशिक्षा का माध्यम बना दिया। यह स्थिति सर्वथा अस्वाभाविक थी। बहुत आन्दोलन करने पर माध्यमिक शिक्षा भारतीय भाषाओं द्वारा दी जाने लगी, और उच्च परीक्षाओं में भारतवर्ष की प्रमुख प्रान्तीय भाषाओं को भी स्थान दिया जाने लगा। परन्तु इतने समय की पराधीनता ने हमारे बहुत से शिक्षितों को अंगरेजी भाषा का बहुत ही अभ्यस्त, प्रशंसक और समर्थक बना दिया है। उन्हें इसका बेढब मोह हो गया है। वे अपने निजी व्यवहार में अंगरेजी का उपयोग करने में बड़ा गौरव अनुभव करते हैं, और शिक्षा के सम्बन्ध में भाषा के प्रश्न पर राष्ट्रीय दृष्टि से विचार करने के अयोग्य या असमर्थ हो गए हैं।

**उच्च शिक्षा का प्रश्न**—यह एक मुख्य कारण है कि उच्च शिक्षा के माध्यम का विषय बहुत विवादग्रस्त बना हुआ है। अखिल भारतीय शिक्षा-सम्मेलन ने वाइस-चांसलरों तथा कुछ विशेषज्ञों की जो समिति इस विषय का विचार करने के लिए नियुक्त की थी, उसने पांच वर्ष के लिए अंगरेजी को ही कायम रखने का निश्चय किया। साथ ही, उसका मत है कि पाँच वर्ष बाद जब अंगरेजी हटे तो उसका स्थान कोई एक राष्ट्र-भाषा नहीं, बल्कि अपने-अपने क्षेत्र की प्रान्तीय भाषाएँ लें। इसका अर्थ यह है कि भारतीय संघ में उच्च शिक्षा के लिए एकता-सूचक कोई एक भाषा न रहे। समिति की समझ में ऐसी कोई भाषा है ही नहीं, जिसे सब लोग सर्वसम्मति से राष्ट्र-भाषा के रूप में स्वीकार करने के लिए तैयार हों। दुर्भाग्य का विषय है कि हमारे ये दिग्गज विद्वान यह निर्णय नहीं दे सके कि राष्ट्र-भाषा के रूप में हिन्दी ही अंगरेजी को उसके पद से हटा सकती है। हिन्दी में राष्ट्र-भाषा बनने की कितनी क्षमता है, यह हम पहले बता आए हैं। उच्च शिक्षा का माध्यम हिन्दी हो जाने पर यहाँ विविध प्रान्तों के विद्वानों में विचारों का आदान-प्रदान कितनी सरलता से होगा, और वे एक दूसरे के निकट आकर यहाँ राष्ट्रीयता की भावना को कितना बढ़ादेंगे, यह स्पष्ट ही है।

**पारिभाषिक शब्दों की बात**—हिन्दी को उच्च शिक्षा का माध्यम बनाने में हमारे अंगरेजी-प्रेमियों को सबसे बड़ी बाधा पारिभाषिक शब्दों की प्रतीत होती है। हम यह स्वीकार करते हैं कि विविध वैज्ञानिक विषयों के पारिभाषिक शब्दों की हमें बड़ी आवश्यकता है। परन्तु इसकी पूर्ति का उपाय यही है कि

यह निश्चय कर दिया जाय कि अब से दो वर्ष में उच्च शिक्षा का माध्यम हिन्दी होगी। प्रत्येक विषय की उच्च परीक्षाओं के लिए पाठ्यक्रम निर्धारित कर दिया जाय, जिससे विद्वान लेखक यथेष्ट साहित्य तैयार करने लगें। पारिभाषिक शब्दों के विचार के लिए योग्य विद्वानों की समितियाँ संगठित की जायँ। कुछ व्यक्तियों तथा संस्थाओं ने इस दिशा में कुछ कार्य किया है। इसका कुछ परिचय हमारी 'हिन्दी में अर्थशास्त्र और राजनीति साहित्य' पुस्तक में दिया गया है। हमने अपनी परिमित-साधनों के अनुसार 'अर्थशास्त्र शब्दावली' और 'राजनीति शब्दावली' प्रकाशित की है।

**कोष-निर्माताओं से निवेदन**—अभी कुछ समय हमारे वैज्ञानिक कोषों का अपूर्ण होना स्वाभाविक ही है। तथापि इन प्रयत्नों का अपना महत्व है। यहाँ हम कोष बनानेवालों के विचारार्थ कुछ निवेदन करना है। पहली बात संस्कृत भाषा के उपयोग की है। हिन्दी में दर्शन, ज्योतिष, वैद्यक, नीति और धर्म आदि विषयों का पुराना साहित्य बहुत है, और उसमें पारिभाषिक शब्द संस्कृत के आधार पर हैं। विज्ञान आदि गम्भीर विषयों के लिए नवीन शब्दों की आवश्यकता होने पर उन्हें संस्कृत से बनाया जाता रहा है, तथा भविष्य में ऐसा ही होना स्वाभाविक है। ऐसा करने से हिन्दी भाषा भारतवर्ष की पुरानी सांस्कृतिक विशेषताओं के अनुकूल तथा यहाँ की विविध प्रान्तीय भाषाओं के निकट रह सकती है।

परन्तु इसका यह अर्थ नहीं है कि हम हिन्दी की पारिभाषिक शब्दावली को, अनावश्यक होने पर भी, संस्कृत-निष्ठ,

बनावें। हमें व्यर्थ ऐसा प्रयत्न न करना चाहिए कि हमारा हर एक पारिभाषिक शब्द ठेठ संस्कृत से ही निकला हुआ हो। यदि हम ऐसा करेंगे तो हम अन्ततः अपनी भाषा के सब से बड़े शत्रु प्रमाणित होंगे। साम्प्रदायिक कट्टरता की भाँति भाषा सम्बन्धी कट्टरता भी बहुत घातक होती है। अगर हम हिन्दी भाषा से उन सभी शब्दों को निकाल बाहर करें, जो पिछली कई सदियों में हमने धीरे-धीरे पचाए और अपनाए हैं तो हिन्दी भाषा में क्या रह जायगा! वह राष्ट्र-भाषा तो क्या एक साधारण अच्छी भाषा भी न रह पाएगी। निदान, हमें अपनी पारिभाषिक शब्दावली से अन्य भारतीय भाषाओं के तथा अरबी, फारसी, अंगरेजी आदि विदेशी भाषाओं के प्रचलित या सरल शब्दों का बहिष्कार नहीं करना चाहिए। आवश्यकतानुसार दूसरी भाषाओं से भी शब्द लेना और उन्हें अपनाते रहना ही किसी भाषा के जीवन का लक्षण है। किसी जाति की तरह किसी भाषा का भी पूर्णतया शुद्ध बने रहने का अभिमान असत्य, भ्रममूलक और विनाशकारी है।

× × ×

**घरों में शिक्षा**—बालकों की शिक्षा सबसे पहले घरों में होती है, और उनकी पहली अध्यापिका माताएँ ही होती हैं। बालकों के भविष्य की नींव माताएँ ही डालती हैं। यह उन्हीं पर निर्भर है कि बालकों के आदर्श कितने ऊँचे होंगे, और उनमें स्वावलम्बन और देशभक्ति आदि गुणों का विकास कहाँ तक होगा। इसलिए यह जरूरी है कि खुद स्त्रियों के विचार बहुत ऊँचे हों। उनकी शिक्षा का काफी इन्तजाम होना चाहिए। माता

पिता को चाहिए कि अपनी सन्तान को बचपन से ही देशभक्ति और उदारता की मनोहर कथा-कहानियां सुनावें जिससे उनके कोमल हृदयों पर अच्छा और स्थायी प्रभाव पड़े।

**प्रौढ़ शिक्षा** – इसी प्रकार उन प्रौढ़ यानी बड़ी उम्र वाले स्त्री पुरुषों की राष्ट्रीय तथा राजनीतिक शिक्षा का इन्तजाम करने की आवश्यकता है, जो किसी संस्था में बाकायदा नही पढ़ सकते। उनके लिए सभाएँ और समाचारपत्र आदि बहुत सहायक होते हैं। जगह-जगह रात्रि-पाठशालाएँ, पुस्तकालय और वाचनालय खोले जाने चाहिएँ। इसके अलावा हरेक राष्ट्र-प्रेमी का कर्तव्य है कि अपने हल्के में वह जिन मित्रों, पड़ो-सियों, सम्बन्धियों तथा गांव और नगरवालों से मिले, उनसे बातचीत और विचार-विनिमय करके उन्हें देश की हालत और जरूरतें समझावे।

म० गाँधी के शब्दों में "प्रौढ़ शिक्षा ऐसी होनी चाहिए, जो स्त्री पुरुषों को हर तरह बेहतर नागरिक बनाए।···किताबें होंगी पर वे विद्यार्थी के बजाय शिक्षकों के काम की अधिक होंगी। हमें बहुमत को यह सिखाना होगा कि वे अल्पमत वालों के साथ कैसा बर्ताव करें और यही अल्पमत वालों को भी सिखाना होगा। ठीक ढङ्ग की प्रौढ़ शिक्षा लोगों को पड़ोसियों का भाई-चारा सिखाएगी और इस तरह अस्पृश्यता और साम्प्रदायिक समस्या की जड़ पर ही कुठाराघात करेगी।···हमें गाँव वालों को सहकारिता की भी शिक्षा देनी है।···हमें उनको स्त्री पुरुषों के बीच उचित सम्बन्ध की भी शिक्षा देनी है। एकसे काम के लिए पुरुषों को स्त्रियों से दुगुनी मजूरी मिलती है, कभी-कभी

पुरुष आराम से बैठ कर चिलम पीते हैं, जबकि स्त्रियों को सारा दिन काम करना पड़ता है! लोगों को सिखाना चाहिए कि यह अन्याय है, और यह खत्म होना चाहिए।"

इससे साफ जाहिर है कि शिक्षा का कार्य कितना व्यापक है; उससे हमारी सभी राष्ट्रीय कमजोरियों और कमियों के दूर होने में मदद मिलनी चाहिए।

## (२) राष्ट्रीय साहित्य

**साहित्य और भारतीय राष्ट्र**—साहित्य और राष्ट्र का गहरा संबंध है। जहाँ साहित्य अच्छा है, वहाँ राष्ट्र भी बलवान है; और, जहाँ साहित्य गिरी हुई हालत में है, वहाँ राष्ट्र भी लड़खड़ाता हुआ तथा कमजोर है। जिस तरह प्राण निकल जाने से शरीर मुर्दा हो जाता है, उसी तरह साहित्य के नाश होने पर राष्ट्र भी जिन्दा नहीं रह सकता। भारतवर्ष की बात लीजिए। जब यहाँ संस्कृत साहित्य का प्रबल प्रवाह था तथा वेदों और उपनिषदों का डंका बज रहा था, तब यहाँ के महात्मा और ऋषी जगद्गुरु थे, राजा चक्रवर्ती थे, देश धन धान्य से भरा था। पीछे साहित्य का उलट-फेर हुआ तो राष्ट्र में भी उथल-पुथल हो चली; आपसी कलह और विलासिता ने घर कर लिया। तुलसी, कबीर, नानक आदि महात्माओं के अच्छे ग्रन्थों ने, नवजीवन का संचार किया, तो यहाँ बहुत से भक्त हुए। वीर रस के साहित्य के प्रभाव से हमने विविध संकटों को झेलते हुए भी अपने आपको बनाए रखा। हाँ, फारिस की कविता के आधार पर यहाँ बाजारी लड़के लड़कियों की प्रेम-रस की

गजलों ने जोर पकड़ा तो लैला-मजनू, शीरीं-फरहाद, गुलबकावली और चन्द्रकाँता आदि का नवयुवकों पर बहुत बुरा प्रभाव पड़ा। उसे देखकर आज भी हृदय कांपता है। 'फूल खिलने भी न पाया कि कली ही कुम्हला गई' की कहावत पूरी होती है। अंगरेजों से सम्बन्ध होने पर हमने मिल, स्पेंसर और बर्क आदि लेखकों का साहित्य देखा तो आजादी के भावों को उत्तेजना मिली और विज्ञान की ओर हमारी रुचि बढ़ी। परन्तु अंगरेजी साहित्य से हममें कुछ दूषण भी आ गए हमारा अपना भेष नहीं रहा, अपनी भाषा न रही और विचार-स्वतन्त्रता न रही। अंगरेजों की देखा देखी फेशन का भूत हमारे सिर पर सवार हो गया ; और. कितने ही आदमी अपने रहनसहन में नाममात्र को हिन्दुस्तानी रह गए।

**दूसरे राष्ट्रों के उत्थान-पतन में साहित्य का प्रभाव**—दूसरे देशों के उत्थान-पतन या चढ़ाव-उतार में भी वहाँ के साहित्य का बड़ा हिस्सा रहा है। रूस. इटली फ्रांस, जर्मनी. इगलैंड आदि देशों के इतिहास पढ़िए; मालूम हो जायगा कि जितनी उन्नति इन के साहित्य में होती गई, उतना ही ये फलते-फूलते गए। एशिया में जापान के सम्बन्ध में भी ठीक ऐसा ही है। इसी प्रकार जब तक यूनान, मिस्र, फारिस, आदि देशों के निवासी साहित्य की ओर से सावधान रहे, ये संसार में शिरोमणि बने रहे। जब से इनके साहित्य को धक्का लगा, उसमें मैल भरने लगा और उसकी तरक्की रुक गई तब से इन देशों का कुछ मान ही न रहा। कुछ देशों का हाल में उद्धार हुआ है तो नए रूप में, और नए साहित्य के बल पर।

दूसरे देशों में, आयर्लैंड की मिसाल बहुत विचार करने योग्य है। इंगलैंड ने वहाँ का साहित्य नष्ट कर अपने साहित्य का प्रचार किया, इससे वहाँ के निवासी अपनी संस्कृति गँवा कर इंगलैंड की नकल करने में अभिमान करने लगे थे। पराधीनता के समय में आयर्लैंड ने क्या-क्या कष्ट न सहे! अन्त में कुछ दूरदर्शी नेताओं ने अपनी मातृभूमि के उद्धार का बीड़ा उठाया। उन्होंने इस कार्य में अपनी मातृभाषा गैलिक' तथा राष्ट्रीय साहित्य के प्रचार को प्रमुख स्थान दिया। घर-घर में इनका प्रचार किया गया। इससे वहाँ मातृभूमि के लिए बलिदान होने-वालों का सिलसिला बंध गया। वीर मेक्स्विनी ने ७६ दिन तक उपवास या अनशन करके अपने प्राण खुशी-खुशी देश के लिए न्योछावर कर दिए। उसने कहा था कि 'मैं उस साहित्य का पुजारी हूँ जिसने मुझे सच्चे रास्ते पर चलना सिखाया है!' राष्ट्रीय साहित्य के ऐसे ही पुजारियों ने आयर्लैण्ड को आजाद किया है।

**राष्ट्र-निर्माण में साहित्यसेवियों का स्थान**—जिस तरह किसी विशाल भवन को बनाने के लिए बहुत से आदमियों की जरूरत होती है; और कई तरह का सामान जुटाना पड़ता है, उसी तरह राष्ट्र-निर्माण में भी कई बातें जरूरी होती हैं, जैसे एकता, सहनशक्ति, वीरता, धैर्य, बुद्धि आदि। लेकिन मकान बनाने का सब सामान तब ही काम देता है, जब वह किसी चतुर मिस्त्री की देख-रेख में ठीक जगह लगाया जाय। इसी प्रकार राष्ट्रीयता के साधन भी तभी लाभदायक होते हैं, जब कोइ इनके इस्तेमाल की विधि बताने वाला हो; और यह

काम चतुर साहित्यसेवियों और योग्य सम्पादकों का है, वे हमें अपनी पुस्तकों तथा लेखों से हमारा कर्त्तव्य तथा उसको पालन करने की विधि बतला सकते हैं। जिस तरह कोई चतुर वैद्य हीन-से-हीन रोगी को चंगा कर सकता है, वैसे ही चतुर साहित्य-सेवी गिरे हुए राष्ट्र को उठा सकता है; देश में हलचल मचा सकता है, जनता को रुचि बदल सकता है। इस प्रकार राष्ट्र-निर्माण में साहित्यसेवियों का वही स्थान है, जो घातक बीमारी में चतुर वैद्य का, विशाल भवन-निर्माण में होशियार मिस्त्री का, तथा राज्य-शासन में योग्य नीतिकारों का।

हमारे देश में सच्चे साहित्यसेवियों की कमी है। कितने ही लेखक या कवि कहलानेवाले अपनी लेखनी का उपयोग सिर्फ धन कमाने में समझते हैं। जिस 'साहित्य' के अधिक से अधिक ग्राहक मिलने की सम्भावना होती है, उसकी ही रचना करने के लिए ये तैयार रहते हैं, चाहे उससे समाज या राष्ट्र कितनी ही रसातल को जाय। ये लोग अपनी खुदगर्जी से ऐसा काम करते हैं, जिससे नवयुवकों में निर्भीकता, साहस, कष्ट-सहन के भावों का उदय न होकर उनमें विलासिता, और बदचलनी बढ़ती है। हमारी साफ राय है कि साहित्य के नाम पर आज-दिन जो पुस्तकें छप रही हैं, उनका खासा हिस्सा नष्ट कर दिए जाने योग्य होता है।

**साहित्य किस ढंग का होना चाहिए?**—इस बात का ध्यान रखना चाहिए कि जो पुस्तक लिखी जाय, उसमें देश-काल का विचार जरूर रखा जाय। भारत की हालत में पहले से बहुत फरक हो गया है; अब यहाँ पर एक ही जाति अथवा

एक ही धर्म नहीं है। हिन्दू हैं, मुसलमान हैं, ईसाई और पारसी आदि हैं; इन सब को ध्यान में रख कर हमें भारतीय राष्ट्र बनाना है; किसी खास जाति या धर्मवालोंका नहीं। यह तभी हो सकता है, जब हमारा साहित्य मेल बढ़ानेवाला हो, वाद-विवाद मिटानेवाला हो तथा ऐसे विषयों से भरा हुआ हो, जो सारे देश के लिए लाभदायक हों। लेखक को चाहिए कि ऐसे ही ग्रन्थों की रचना करे, जिनसे शिल्प और विज्ञान की उन्नति हो, दस्तकारी, कल-कारखाने और व्यापार बढ़े; खेती, पशुपालन तथा पशु-रक्षा का आदि ज्ञान हो।

हमारी पुस्तकें पाठकों को ऊँचे आदर्श पर ले जानेवाली हों, जिनसे राष्ट्र-धर्म, अर्थशास्त्र, विज्ञान तथा राजनीति की, और अच्छे व्यवहार की शिक्षा मिले, जो उन्हें उदार देशभक्ति के रंग में रंगे, जिनको पढ़कर वे नेकचलन बनें, त्याग के मर्म को जानें और दूसरों के अधिकारों की रक्षा करना अपना धर्म समझें। सार बात यह है कि ग्रन्थ ऐसे होने चाहिएँ, जिनके पढ़ने से हम अपने देश की यथेष्ट उन्नति करते हुए अपनी राष्ट्रीय समस्याओं को हल करने में सफल हों।

**स्वाधीनता-संग्राम का इतिहास**—राष्ट्रीय साहित्य में इतिहास का विषय विशेष विचारणीय होता है। भारतीय इतिहास की रचना के विषय में किन-किन बातों को ध्यान में रखा जाना चाहिए, यह पहले लिखा जा चुका है। यहाँ स्वाधीनता-संग्राम के इतिहास के बारे में कुछ विशेष कहना है। इस विषय के जो ग्रन्थ अब तक लिखे गए हैं, उनमें क्रान्तिकारियों

की प्रायः कुछ चर्चा नहीं की गई, और जनता को आन्दोलन का यथेष्ट श्रेय नहीं दिया गया। यही नहीं, जैसा कि 'भारत में सशस्त्रक्रान्ति चेष्टा का रोमांचकारी इतिहास' तथा 'भारत में राष्ट्रीय आन्दोलन का इतिहास' के सुप्रसिद्ध लेखक श्री० मन्मथनाथ गुप्त ने लिखा है, हम अपने कुछ समय पहले के सच्चे नेताओं को भी भूलते जा रहे हैं। हम केवल आज़ाद, भगतसिंह, रामप्रसाद बिस्मिल, अशफाकुल्ला को ही नहीं भूल रहे हैं, हम लोकमान्य तिलक, पंडित मोतीलाल नेहरू, देशबन्धु दास आदि को भी भूलते जा रहे हैं। स्वतंत्रता-संग्राम में नाना साहब, राममोहन, दयानन्द, खुदीराम, गोखले, तिलक, गांधी, जवाहरलाल, पटेल, अजमल खां, भगतसिंह, जयप्रकाश, अशफाकुल्ला सभी का हाथ था; किसी का कम, किसी का अधिक। और, इन सबसे अधिक भाग रहा जनता का, जिसने इन्हें पैदा किया तथा इनके विचारों को शक्ति बनादी। अब जो इतिहास लिखा जाय, उसमें इस बात का यथेष्ट ध्यान रखा जाना चाहिए।

## ग्यारहवां परिच्छेद
# प्रान्तीयता

---

*प्रान्तीयता की शरण लेकर हम अपना ही ह्रास करेंगे। राष्ट्र-निर्माण के इस पवित्र अवसर पर हमें माला के पुष्पों की भाँति एक सूत्र में ग्रथित हो जाना चाहिए। —'जय हिन्द'*

हरेक राष्ट्र के लिए राजनीतिक एकता का होना जरूरी है। भारतवर्ष की एकता की एक बाधा साम्प्रदायिकता के बारे में

पहले लिखा जा चुका है, यहाँ दूसरी बाधा—प्रान्तीयता—के बारे में विचार करते हैं। प्रान्तीयता की भावना प्राकृतिक है। आदमी के विकास की एक ऐसी अवस्था होती है, जब उसका विचार-क्षेत्र और सहानुभूति गाँव, नगर और जिले से आगे बढ़ती है, परन्तु राष्ट्र तक नही पहुँचती। यह बीच की अवस्था प्रान्तीयता है।

**प्रांतों का रचना**—वर्तमान प्रान्तों की स्थिति और स्वरूप पर विचार करने से यह स्पष्ट है कि इनकी रचना किसी खास सिद्धान्त पर नहीं हुई है। शासकों ने अपनी सुविधा के अनुसार भारतवर्ष को विविध प्रान्तों में बाँट दिया; कभी कोई प्रान्त या उसका कुछ हिस्सा दूसरे में मिला दिया, कभी किसी का क्षेत्र कुछ कम कर दिया। ईस्ट इंडिया कम्पनी के प्रारम्भ-काल में प्रान्त बहुत छोटे-छोटे थे; पीछे उसके राज्य का विस्तार बढ़ने पर प्रान्तों का आकार बढ़ता गया। सन् १८५७ तक अधिकांश भारत पर प्रत्यक्ष, या परोक्ष रूप से (राजाओं के द्वारा) अंगरेजों का शासन स्थापित हो गया। तो भी भौगोलिक स्थिति, जनता या उसकी भाषा आदि का विचार करके प्रान्तों की सीमा निर्धारित करने का कार्य नहीं किया गया। उदाहरण के तौर पर लार्ड कर्जन के समय में बंगाल, बिहार और उड़ीसा—ये तीन प्रान्त एक ही प्रान्त के अंग माने जाते थे। समय-समय पर कुछ परिवर्तन होते रहने पर भी प्रायः प्रान्तों की रचना अस्वाभाविक ही रही।

**पुनर्निमाण की माँग; मुख्य कारण**—धीरे-धीरे भाषा या संस्कृति आदि के आधार पर प्रान्तों के बँटवारे या नए प्रान्तों

के निर्माण की माँग होती गई। खासकर पिछले तीस वर्ष से यह माँग बढ़ती रही है। इसकी पृष्ठ-भूमि में विशेषतया शिक्षित वर्ग का आर्थिक स्वार्थ है। अंगरेजी शिक्षा का मुख्य उद्देश्य मनुष्यों को सरकारी नौकरी के योग्य बनाना था। इस शिक्षा को सब से पहले और सब से अधिक बंगाल ने अपनाया। मदरास में भी इसका खूब प्रचार हुआ। जगह जगह इन्हीं प्रान्तों के आदमी अध्यापक, वकील और डाक्टर आदि अधिक संख्या में होने लगे। क्रमशः अन्य प्रान्तों में इसका विरोध हुआ प्रान्तीय पब्लिक सर्विस कमीशनों के बनने पर उन्होंने ऐसा नियम बनाया कि किसी प्रान्त में नौकरी पाने के लिए आदमी को उसी प्रान्त का निवासी होना चाहिए। इससे एक प्रान्त में दूसरे प्रान्त वाले उम्मेदवारों के लिए नौकरी का दरवाज़ा बहुत-कुछ बन्द हो गया। इस प्रकार प्रान्तीयता का आन्दोलन मुख्य रूप में मध्यवर्ग का आन्दोलन है। प्रथम योरपीय महायुद्ध के बाद सन् १९२० में संसार के दूसरे अनेक देशों की तरह भारतवर्ष में भी आर्थिक संकट उपस्थित हुआ। लोगों के आर्थिक स्वार्थ टकराए। उन्होंने भाषा आदि के आधार पर प्रान्तों की रचना की माँग की। प्रान्तीय स्वराज्य की बात के साथ, और खासकर १९३५ के शासन विधान से लोगों में प्रान्तीयता की भावना बहुत बढ़ी है।

**प्रान्तीयता की भावना**—थोड़ी बहुत प्रान्तीयता तो सभी प्रान्तों के निवासियों में है; पर किसी-किसी प्रान्त में यह संकीर्ण भावना बहुत ही हानिकारक सीमा तक पहुँची हुई है। उदाहरण के तौर पर बंगाल की बात लीजिए। हम उन महाशयों की महत्वपूर्ण

सेवाओं का यथेष्ट आदर करते हैं, जिन्होंने अनेक कष्ट और असुविधाएँ सहन करके भी अपने आचार-व्यवहार, तथा भाषण और लेखों से राष्ट्रीय भावो के प्रचार में खूब योग दिया है, तथापि यह सर्वविदित है कि कितनेही बंगाली नेताओं या विद्वानों ने अपने बुद्धिबल के सामने दूसरे प्रान्त वालों को निम्न श्रेणी का समझा। वे प्रायः हिन्दी की उपेक्षा करते रहे। यहाँ तक कि राष्ट्र-भाषा का प्रश्न उपस्थित होने पर कितने ही ऐसे बंगाली सज्जनों ने भी इस पद के लिए बगला भाषा की वकालत की, जिनके प्रति भारतीय जनता को बड़ी श्रद्धा थी, जो अखिल भारतीय ख्याति के थे, और जिनसे बहुत निष्पक्ष होने की आशा थी।

इसी तरह हम देखते हैं कि मद्रास में वर्षों से हिन्दी-प्रचार का कार्य होने पर भी कितने ही प्रमुख मद्रासी नेता अभी तक अंगरेजी में व्याख्यान देते हैं, और जब जनता इस का बहुत विरोध करती है तो वे बड़ी अटपटी हिन्दी बोला करते हैं। अब भारतवर्ष के स्वतन्त्र हो जाने पर तो यह बहुत ही खटकता है; यह बन्द होना चाहिए।

**प्रान्तों का आपसी संघर्ष**—राष्ट्रीयता का विकास अच्छी तरह न होने के कारण, यहाँ जगह-जगह आदमी प्रान्तीयता के भावों में फँसे पाए जाते हैं। इसलिए कहीं बंगाली-बिहारी समस्या है, कहीं बङ्गाली-मारवाड़ी, कहीं महाराष्ट्री-हिन्दुस्तानी, और, कहीं तामिल-तेलगू आदि। इन सब समस्याओं को हल करने के लिए जरूरी है कि हमारे भाई इस बात को अच्छी तरह समझलें कि राष्ट्रीय एकता बढ़ाने के

लिए संकुचित प्रान्तीय भावना हटा दी जानी चाहिए। प्रान्त की उन्नति में भरसक योग देना उचित और उपयोगी है, लेकिन प्रान्तीय प्रश्नों पर विचार करते हुए हम कभी राष्ट्रीय दृष्टिकोण की अवहेलना न करें। जो आदमी अपने प्रान्त से जुदा किसी दूसरे प्रान्त में रहते हों, उनका कर्त्तव्य है कि वे उस प्रान्त की भाषा सीखें, वहाँ की संस्कृति और संस्थाओं का आदर करें, वहाँ के आदमियों से मिलजुल कर रहें, स्नेह और सद्भावना से उस प्रान्त के सामाजिक, आर्थिक और राजनीतिक हित के कार्यों में योग दें। उस प्रान्त के निवासियों का भी फर्ज है कि वे दूसरे प्रान्त से वहाँ आकर बसे हुए आदमियों से किसी तरह का द्वेष भाव न रखें; वे इस बात को न भूलें कि ये दूसरे प्रान्त वाले भी उसी भारतीय राष्ट्र के हैं, जिसके हम हैं, और जिसका हित हम सब चाहते हैं।

**एक उदाहरण; बंगाली-बिहारी समस्या**—इस विषय पर कुछ अधिक प्रकाश डालने के लिए बिहार की मिसाल पर विचार करना उचित होगा। पहले यह प्रान्त बङ्गाल का हिस्सा था। उस समय शिक्षा आदि में बिहारी बहुत पिछड़े रहे; उन्हें सरकारी पद या नौकरियाँ भी कम मिली। बिहार के अलग प्रान्त बन जाने पर उन्होंने धीरे धीरे शिक्षा आदि में उन्नति की, और वे अपने प्रान्त में काफी सरकारी नौकरियाँ पाने लगे। इससे, वहाँ आकर बसे हुए बंगालियों के स्वार्थ में बाधा पहुँचने लगी। बस, बंगाली बिहारी समस्या पैदा हो गइ। कांग्रेस के शासन-काल ( १६३७-३६ ) में, उसकी कार्य-समिति ने मान्यवर श्री० राजेन्द्रप्रसाद जी को इस विषय की जाँच करने के लिए

नियुक्त किया और उनकी रिपोर्ट पर विचार करके एक प्रस्ताव मंजूर किया, उसकी खास-खास बातें ये हैं :—

(१) भारत को एक मजबूत स्वतन्त्र राष्ट्र बनाने के लिए यह आवश्यक है कि अलहदगी और संकुचित प्रांतीयता की प्रवृत्तियों को दबाया जाय, पर साथ ही नौकरियों तथा इस तरह के दूसरे विषयों में प्रान्त के आदमियों की माँग की उपेक्षा नहीं की जा सकती। (२) ऊँची नौकरियों का बँटवारा करते समय देश के दूसरे भागों के योग्य उम्मेदवारों के लिए रुकावट न रखी जाय लेकिन (क) प्रान्त के जुदा-जुदा सम्प्रदायों को काफी प्रतिनिधित्व जरूर मिलना चाहिए। (ख) पिछड़े हुए निवासियों का उत्साह अधिक से अधिक बढ़ाया जाय, जिससे वे राष्ट्र के कार्यों में पूरा हिस्सा ले सकें। (ग) तरजीह देने का फैसला प्रान्तीय सरकारों के निश्चित नियमों के अनुसार हो, जिससे पक्षपात न किया जा सके। (३) जहाँ तक बिहार का सम्बन्ध है; बिहारियों और इस प्रांत में पैदा हुए बंगलाभाषियों तथा 'डोमिसाइल्ड' (बसे हुए) बंगालियों में भेद-भाव न रखा जाय। नौकरियों तथा दूसरे मामलों में इनके साथ समान व्यवहार किया जाना चाहिए। (४) बसे हुए होने का सबूत इस बात से मिलेगा कि उम्मेदवार ने इस प्रांत को अपना घर बना लिया है या नहीं; वह कितने दिन प्रांत में रह चुका है, प्रांत में उसका मकान या और तरह की जायदाद है या नहीं। इस प्रांत में जन्म होना या लगातार दस साल रहना 'डोमिसाइल्ड' साबित करने के लिए काफी है। (५) प्रांत में व्यवसाय-व्यापार करने के लिए किसी पर रोक न रहे। जरूरत है कि कारखाने पड़ोस के लोगों को नौकरी देकर उनसे सम्बन्ध बढ़ावें। (६) जब प्रांत की शिक्षा-संस्थाओं में स्थान सीमित हों तो अलग-अलग सम्प्रदाय वालों के हिस्से सुरक्षित रखे जायँ; हाँ ांत के लोगों को तरजीह दी जा सकती है। (७) बिहार के उन हल्कों में जहाँ बंगला ज्यादा बोली जाती है, प्राइमरी स्कूलों में बंगला भाषा से शिक्षा दी जाय; यहाँ हिन्दी भाषा-भाषियों की संख्या काफी होने पर हिन्दुस्तानी पढ़ाने का भी इन्तजाम हो। इस तरह जहाँ बहुमत गैर-बंगालियों

का हो, वहाँ हिन्दुस्तानी के साथ बंगला पढ़ाने का भी प्रबन्ध हो। ऊँची कक्षाओं की पढ़ाई हिन्दुस्तानी के जरिये हो। लेकिन बङ्गला की पढ़ाई का भी इन्तजाम हो। स्थानीय जनता की माँग के मुताबिक उसकी भाषा की पढ़ाई का प्रबन्ध होना चाहिए।

समिति ने यह सलाह दी कि दूसरे प्रांतों में भी, इन नियमों को ध्यान में रख कर, कार्य किया जाय। कहना नहीं होगा कि समिति ने गम्भीरता से काम लिया। उसने प्रांत-हित के साथ राष्ट्र हित का मेल बैठाया; प्रांत-निवासियों के अधिकार सुरक्षित रखते हुए भी बाहर वालों के लिए कोई असुविधाजनक बातें नहीं कीं। आशा है दूसरे प्रांतवाले भी ऐसा ही विचार रखेंगे, और समिति का निर्णय उन्हें उचित रास्ता सुझाएगा।

अब हम उन बातों का विचार करते हैं, जिनके आधार पर नए प्रान्तों के नर्माण की बात उठाई जाती है।

**भाषा की बात**—खासकर मद्रास, बम्बई और मध्यप्रान्त का विभाजन भाषा के आधार पर करने की माँग बहुत समय से है। दक्षिण भारत में चार भाषाओं के बोलनेवाले अलग-अलग काफी संख्या में हैं, और हरेक भाषा के बोलनेवाले एक विस्तृत भू-भागों पर फैले हुए हैं। इस दृष्टि से मद्रास प्रान्त के चार भाग किए जायँ—आन्ध्र, तामिलनाड, केरल और कर्नाटक। बम्बई प्रान्त की मुख्य भाषाएँ मराठी और गुजराती हैं, और इन दोनों के बोलनेवालों के दो अलग-अलग प्रात—महाराष्ट्र और गुजरात—बनाए जायँ; ये कुछ अंश में इस समय हैं भी। मध्यप्रान्त और बरार प्रान्त को महाकौशल और विदर्भ प्रान्तों में विभक्त करने की माँग है।

इस तरह की मांग देखकर कांग्रेस ने भाषा के आधार पर प्रान्तों के पुनर्निमाण की बात मान्य कर रखी है। यद्यपि भाषा के आधार पर प्रान्तों का निर्माण हो जाने से शासन कार्य में कुछ सुविधा होती है, प्रान्तों की सीमा निर्धारित करने में सामाजिक, आर्थिक, भौगोलिक आदि अन्य बातें भी कम महत्व की नहीं होतीं। फिर, राष्ट्रीय दृष्टि से तो विभिन्न भाषा भाषियों के थोड़े-बहुत मिश्रित प्रान्त होना अधिक उपयोगी है, जिससे भाषाएँ कुछ मिश्रित हो जायँ, और पृथक्ता की भावना दूर हो कर राष्ट्रीयता-वृद्धि में सहायता मिले।

**संस्कृति का विचार**—कुछ आदमी प्रान्तों की रचना उनकी पृथक् पृथक् संस्कृति के आधार पर, करने की बात कहा करते हैं। परन्तु बंगाली संस्कृति, बिहारी संस्कृति, महाराष्ट्र संस्कृति आदि में प्रान्तीय रीति रस्म के सिवाय और क्या अन्तर है! और, ज्यों ज्यों आमदरफ्त बढ़ती जाती है, यह अन्तर घटना स्वाभाविक है। प्रान्तों की रचना में इस अन्तर को बढ़ने का अवसर न मिलना चाहिए। वास्तव में विविध प्रान्तों की संस्कृतियों में कोई मौलिक मतभेद नहीं है, और हमें तो भारतीय संस्कृति के विकास में सहायक होना चाहिए।

इस विषय में हमें संयुक्त-राज्य अमरीका से शिक्षा लेनी चाहिए। वहाँ योरप के विविध देशों के आदमी रहते हैं, फिर भी वह खूब संगठित और शक्तिशाली राज्य है; उसके सब आदमी अपने आप को अमरीकी कहने में गौरव अनुभव करते हैं।

**साम्प्रदायिकता**—प्रान्तों की पुनर्रचना की मांग में लोगों

की साम्प्रदायिक भावना ने बहुत काम किया है। यहाँ तक कि यह देश के विभाजन का मुख्य कारण है। पाकिस्तान राज्य बन जाने से पञ्जाब के दो भाग हो गए हैं; वैसे भाषाएं यहाँ मुख्य रूप से तीन बोली जाती हैं—हिन्दी, पञ्जाबी, और लंहडी। बंगाल को भी पंजाब की तरह साम्प्रदायिक आधार पर ही पूर्वी बंगाल और पश्चिमी बंगाल में बाँट दिया गया है। अन्यथा इसके विभाजन की कोई आवश्यकता न थी। बंगला भाषा सारे बंगाल में व्यापक रूप से बोली और पढ़ी जाती है; और बंगाल के सब हिन्दुओं और मुसलमानों की यही भाषा है। इस समय भी बंगाल के दोनों भागों में राजभाषा बंगला ही रहेगी। वास्तव में कुछ धार्मिक मतभेदों को छोड़ कर सारे बंगाल के हिन्दू और मुसलमानों की भाषा, संस्कृति, कला, वेश-भूषा और सामाजिक विचार एकसे हैं। और, कुछ क्षेत्रों में यह आशा बनी हो है कि थोड़े-बहुत समय में बंगाल फिर संयुक्त होकर रहेगा।

**नेतागिरी की चाह**—बहुत से आदमी प्रान्त-रचना के अन्दोलन का समर्थन तो भाषा या संस्कृति आदि के नाम पर करते हैं, पर असल में इस के मूल में उनकी निजी महत्वाकांक्षा होती है। वे नेतागिरी के भूखे होते हैं। उन्हें यह आशंका रहती है कि बड़े प्रान्त में उनकी विशेष मान-प्रतिष्ठा न होगी; यदि छोटे-छोटे प्रान्त बनें तो उन्हें कोई ऊँचा पद मिलने की सम्भावना अधिक होगी। इसलिए वे नए प्रान्तों की रचना का आन्दोलन किया करते है। राष्ट्र-हितैषियों को इस विषय में बहुत सतर्क रहने की आवश्यकता है।

**वर्तमान परिस्थिति**—इस समय जो लोग नए प्रान्तों की रचना या प्रान्तों के पुनर्निमाण का आन्दोलन चला रहे हैं, वे प्रायः वर्तमान परिस्थिति का यथेष्ट विचार नहीं करते। सोचना चाहिए कि देश के दो भाग हो जानेसे और पाकिस्तान के अधिकारियों के दुर्व्यवहार से भारतीय संघ को इस समय बड़ी कठिनाइयों का सामना करना पड़ रहा है। दूसरे रचनात्मक कामों की कम जरूरत नहीं। क्या ऐसे अवसर पर प्रान्तों के पुनर्निमाण की जल्दी करना उचित है? इस समय तो हमें वर्तमान सरकार को अधिक-से-अधिक मजबूत बनाना है, और प्राप्त स्वतन्त्रता की रक्षा करनी है। प्रान्तों की पुनर्रचना हमारा घरू प्रश्न है। कुछ अवकाश और सुविधा मिलने पर हम इसे पीछे शान्तिपूर्वक हल कर लेंगे।

विधान-सभा ने एक कमेटी भाषा के आधार पर प्रान्तों की रचना की जाने के विषय पर विचार करने के लिए नियुक्त की है। आशा है, वह इस सम्बन्ध में गम्भीरता से काम लेगी, और राष्ट्रीयता को किसी प्रकार धक्का न पहुँचने देगी।

**ध्यान देने की बात**—भाषा, संस्कृति, सामाजिक आचार-विचार और आर्थिक कारणों से बहुत आवश्यक होने पर किसी प्रान्त का विभाजन होना अनुचित नहीं है। पर यह कार्य सद्भावना-पूर्वक होना चाहिए। इस बात की आवश्यकता स्पष्ट है कि किसी प्रान्त के आदमी अपने प्रान्त की उन्नति का विचार करते समय राष्ट्र-हित को अपनी आँखों से ओझल न होने दें। उन्हें देश की तत्कालीन परिस्थिति का यथेष्ट ध्यान रखना चाहिए। फिर, एक स्वतन्त्र प्रान्त को गवर्नर, मंत्रिमंडल,

हाई कोर्ट, व्यवस्थापक सभा, विश्वविद्यालय आदि—सभी की ज़रूरत होती है। ये सब कार्य व्यय साध्य हैं। आवश्यकता है कि नए प्रान्तों के बनाने के साथ शासन-व्यय का परिमाण बेहद न बढ़ने दिया जाय, मितव्ययिता से काम किया जाय, सरकारी आय अधिकतर राष्ट्र-निर्माण के कार्यों में लगाई जाय, जिससे जनता की आर्थिक और नैतिक दशा में सुधार हो।

**अन्तर्प्रान्तीय सहानुभूति और सहयोग**—मौजूदा हालत में आमतौर से एक प्रान्त के आदमी प्रायः दूसरे प्रान्त-वालों के दोष निकालते रहते हैं। अकसर आदमी यह कहते पाए जाते हैं कि उस प्रान्त के आदमी बड़े बुद्धू होते हैं, उस प्रान्तवाले बड़े कंजूस या झगड़ालू हैं, उस प्रान्तवालों में घमण्ड बहुत है, इत्यादि। ये बातें हमारा ओछापन जाहिर करती हैं। जब तक ऐसा वातावरण रहेगा, हम पूरे राष्ट्र का निर्माण कैसे कर सकते हैं! आवश्यकता है कि हम एक-दूसरे के भावों और विचारों को समझने की कोशिश करें। इस समय तो राष्ट्रीयता का दम भरनेवाले बन्धुओं में भी ऐसे कम ही हैं, जो दो से ज्यादा प्रान्तों की भाषाएँ जानते हों; तथा जिन्हें ऐसे खान-पान और रहनसहन का अभ्यास हो कि दूसरे प्रान्तों में जाकर उन्हें कुछ असुविधा तथा अनोखापन मालूम न होता हो। अकसर हमें दूसरे प्रान्तों के साहित्य का ज्ञान प्राप्त करने के लिए अंगरेजी लेखकों का आसरा लेना पड़ता है।

जरूरत है कि हरेक प्रान्त अपनी भाषा, संस्कृति और साहित्य आदि की उन्नति करता हुआ कम-से-कम अपने नजदीक के प्रान्तों की अच्छी-अच्छी बातें लेता रहे; आदमी आपस में

मिलने और विचार-विनिमय करने के, और एक दूसरे का रहन-सहन तथा भाषा और व्यवहार आदि जानने के मौके निकालें। हम देश के किसी भाग में चले जायँ, हमें वहाँ की भिन्नता न खटके, हम वहाँ के निवासियों से भलीभाँति हिलमिल सकें और उनके सुख-दुःख में हिस्सा ले सकें। प्राचीन काल में, इस देश में तीर्थ-यात्रा से राष्ट्रीयता के भावों के प्रचार में बड़ी मदद मिलती थी। उसका रूप बदल जाने से अब उससे वैसा फायदा नहीं होता। आजकल आदमी रेल आदि से हजारों मील की यात्रा जल्दी ही तय कर लेते हैं, उन्हें रास्ते की जगहों के निवासियों के जीवन रहन सहन और विचारों का कुछ अनुभव नहीं होता। तीर्थ-यात्रा से उनकी सिर्फ धार्मिक भावना पूरी हो जाती है, लेकिन राष्ट्रीय दृष्टि से उसका विशेष उपयोग नहीं।

कुछ वर्ष हुए श्री० देवदास जी गांधी ने मद्रास हिन्दी-प्रचार-सभा के द्वारा एक ज्ञान-यात्री-दल की योजना करके सर्वसाधारण के सामने बहुत अच्छा उदाहरण रखा था। जरूरत है कि हरेक प्रान्त में ऐसे दलों का संगठन हो, जो सारे देश में घूमें! वे अलग-अलग प्रान्तों के दो-दो तीन-तीन शहरों के अलावा कई-कई गाँवों में भी ठहरें; लोगों के रहनसहन और विचारों का आदान-प्रदान करें। इस दल में ऐसे सज्जन रहें, जो राष्ट्र-भाषा हिन्दी जानते हों अथवा यात्रा शुरू करने से पहले उसे सीखलें। इनके द्वारा अन्तर्प्रान्तीय सहयोग और राष्ट्रीयता के बढ़ने में अच्छी मदद मिलेगी।

## बारहवाँ परिच्छेद

# देशी राज्य

*देशी राज्यों के अलग हो जाने पर भारत एक शक्तिशाली राष्ट्र के रूप में जीवित रहने की आशा नहीं कर सकता था। वह किसी भी समय विदेशी आक्रमण का शिकार होकर पुनः गुलामी में जकड़ लिया जाता।*

*— 'नवजीवन'*

भारतीय नेताओं को बहुत समय से यह चिन्ता रही है कि भारतवर्ष को एक राष्ट्र बनाना है तो यहाँ सैकड़ों देशी राज्यों का होना कैसे सहन किया जा सकता है, जिनमें ज्यादातर स्वेच्छाचारी या अनुत्तरदायी शासन है, और राष्ट्रीय मामलों में लापरवाही की जाती है! स्वराज्य-प्राप्त और लोकतंत्री शासन वाले भारत में कुछ व्यक्तियों के निजी राज्य जैसी इकाइयों का होना राष्ट्र-निर्माण की दृष्टि से बेमेल था।

**देशी राज्यों का, शासन की इकाइयों की दृष्टि से, विचार**—राजा-महाराजाओ के कुशासन और दुर्व्यवहार के कारण प्रायः शिक्षित मत इनके बने रहने के विरुद्ध ही रहा है। तथापि कुछ ऐतिहासिक तथा सामाजिक कारणों से इन्हें समाप्त करने का निश्चय नहीं किया गया। पर यह भी सर्वमान्य नहीं रहा कि छोटे बड़े सभी देशी राज्य बने रहें। सन् १९३८ में अ० भा० देशी राज्य लोक-परिषद ने यह प्रस्ताव पास किया था कि

बीस लाख से कम आबादी, और पचास लाख रुपए से कम सालाना आमदनी वाले राज्यों को पास के प्रान्तों के साथ मिला देना चाहिए, या उन्हें आपस में मिलाकर एक बड़ी इकाई बनाई जानी चाहिए। इस प्रस्ताव के अनुसार इक्कीस ही राज्य इस योग्य थे कि बने रहें।

सन् १९४६ में लोक परिषद् ने उक्त प्रस्ताव में संशोधन कर के सिर्फ ऐसी ही रियासतों के अस्तित्व का समर्थन किया, जो लोक-कल्याण के आधुनिक आर्थिक मान को कायम रख सकें, जो प्रगतिशील और उत्तरदायी शासन चला सकें। पीछे परिषद् की स्थायी समिति ने इस विषय पर यह मत प्रकट किया कि साधारणतया भारतीय संघ की इकाई होने के लिए ऐसी ही रियासतें ठीक रहेंगी, जिनकी आबादी लगभग ५० लाख और आय लगभग तीन करोड़ रुपए हो। दूसरी रियासतें न तो उत्तरदायी शासन की आवश्यकताओं के लिए आर्थिक साधन जुटा सकती हैं और न जनता की सामाजिक या सांस्कृतिक उन्नति के सम्बन्ध में ही अपना कर्तव्य पूरा कर सकती हैं; उन्हें उनके पास के प्रान्त में ही मिला देना ठीक है।

**नई ब्रिटिश योजना**—अंगरेज़ों ने अपने स्वार्थ या सुविधा के विचार से समय-समय पर देशी राज्यों से जैसा-चाहा, व्यवहार किया। आखिर, ३ जून १९४७ की ब्रिटिश योजना ने उन के लिए तीन मार्ग छोड़ दिए—(१) वे भारतीय संघ में शामिल हों, (२) पाकिस्तान में शामिल हों, या (३) १५ अगस्त को ब्रिटिश सत्ता का अन्त होने पर वे स्वतन्त्र हो जायँ। हाँ, वायसराय ने

स्वयं देशी राज्यों पर रहेगा, हम भारतवर्ष की सार्वभौम सत्ता भारतीयों के हाथ में दे रहे हैं, देशी राज्यों को भारतीय सरकारों से बात करनी चाहिए। सम्राट् की सरकार और राजाओं के बीच किसी प्रत्यक्ष समझौते या संधि की बात न हो सकेगी। राजाओं की सहायता के लिए ब्रिटिश सेनाएँ नहीं रहेंगी।' इस प्रकार राजाओं के लिए उपयुक्त तीन रास्तों में से आखरी रास्ता कुछ बन्द सा हो गया।

**राजाओं की 'स्वतंत्रता'**—कुछ रियासतों के शासकों ने देखा कि ब्रिटिश योजना में, यह नहीं कहा गया कि राजा लोग जिस प्रकार अब तक ब्रिटिश सरकार की सार्वभौम सत्ता मानते थे, अब भारतीय संघ अथवा पाकिस्तान की सार्वभौम सत्ता मान्य करें। इस लिए जब कि अन्य राज्य धीरे-धीरे भारतीय संघ या पाकिस्तान में मिलते गए, कुछ शासक अपनी 'स्वतंत्रता' का स्वप्न देखने लगे, और वे उसे चरितार्थ करने के लिए कूटनीतिक उपाय काम में लाए। इस सम्बन्ध में नवाब भोपाल का रुख बहुत क्षोभजनक रहा। उनके प्रभाव में आकर इन्दौर महाराज भी कुछ समय बहुत डांवाडोल रहे। त्रावणकोर में प्रधान मंत्री सी० पी० रामास्वामी ने भी 'स्वतंत्रता' की बात उठाई। पर पीछे कश्मीर, जूनागढ़ और हैदराबाद को छोड़ कर भारतीय संघ के क्षेत्र के सब राज्य भारतीय संघ में शामिल हो गए; उन्होंने रक्षा, वैदेशिक मामले, और यातायात का विषय भारत-सरकार को सौंप दिया। रियासती समस्या पर अधिक प्रकाश डालने के लिए उपयुक्त तीन रियासतों के बारे में आगे कुछ खुलासा लिखा जाता है।

**कश्मीर**—कश्मीर की भौगोलिक स्थिति बड़े महत्त्व की है। इसकी सीमा कई दूसरे राष्ट्रों के अलावा भारतीय सङ्घ और पाकिस्तान दोनों ही राज्यों से मिलती है। यहाँ के महाराजा ने इसे स्वतन्त्र रखने का विचार किया। वे यह निर्णय नहीं कर सके कि यदि यह राज्य भारतीय संघ या पाकिस्तान में मिले तो किसमें मिले। इधर, पाकिस्तान ने इसे अपने में मिलाने के लिए ज़ोर जबरदस्ती करना शुरू कर दिया। उसने यथा-पूर्व समझौते को भंग करके कश्मीर में आवश्यक वस्तुएँ बाहर से आना बन्द कर दिया, और सीमा-प्रान्त के रास्ते आधुनिक शस्त्रास्त्रों से सुसज्जित अफरीदी कबाइलियों के हमले होने दिए और उन्हें मोटर, पेट्रोल ही नहीं, सैनिकों आदि की भी सहायता दी। इस पर कश्मीर को अस्थायी रूप से ※ भारतीय सङ्घ में मिलाने तथा शेख अब्दुल्ला के नेतृत्व में वहाँ अस्थायी राष्ट्रीय सरकार बनाने का निश्चय किया गया।

शेख अब्दुल्ला की माँग पर भारतीय सङ्घ ने कश्मीर की रक्षा में सहायता पहुँचाने के लिए अपनी सेनाएँ भेजी। इसके पहले आक्रमणकारी काफी तैयारी करके कश्मीर में बहुत भीतर आ घुसे थे, और, जैसा कि पाकिस्तान-सरकार ने पीछे स्वीकार किया, इन आक्रमणकारियों में स्वयं पाकिस्तान की फौजें भी शामिल रहीं। भारतीय सेनाओं तथा सैनिक सामान को कश्मीर पहुँचाने में सड़कों की कमी से बड़ी-बड़ी बाधा थी, वह क्रमशः दूर की गई और कश्मीर को यथा-सम्भव सहायता

※ स्थायी रूप से निश्चय, शान्ति स्थापित होने के बाद, किया

पहुँचाई गई। कश्मीर का मामला संयुक्त राष्ट्र संघ में भेजा गया था, परन्तु इंगलैंड और अमरीका आदि का रुख पाकिस्तान के प्रति पक्षपात का सा रहने के कारण उसने उचित निर्णयात्मक कार्रवाई न की। इधर, कुछ-कुछ पाकिस्तान के इशारे पर हैदराबाद ने भी भारतीय संघ के प्रति विरोध भाव रखा, और भारत-सरकार का ध्यान उधर बँटा रहा। अब हैदराबाद का समस्या हल हो गई है, आशा है, कश्मीर का मामला अधिक समय तक नहीं अटका रहेगा। वह शीघ्र भारतीय संघ का एक सुन्दर और सबल इकाई बनेगा।

**जूनागढ़**—जूनागढ़ काठियावाड़ की एक छोटी सी रियासत है। इसकी अधिकाँश आबादी हिन्दुओं की है, और यह चारों ओर हिन्दू बहुमत वाली रियासतों से घिरी हुई है। भौगोलिक स्थिति तथा जनता की इच्छा के अनुसार इसे भारतीय संघ में शामिल होना चाहिए था, पर कुछ साम्प्रदायिक और स्वार्थी नेताओं के प्रभाव में आकर यहाँ के मुसलिम नवाब ने इसे पाकिस्तान में मिला दिया। इसका जनता ने विरोध किया। आसपास की रियासतों में भी हलचल मच गई। जूनागढ़ की जनता ने अपनी अस्थायी सरकार कायम की और भारतीय संघ की सहानुभूति प्राप्त की। इस प्रकार नवाब और जनता की सेनाओं का संघर्ष हुआ, जिसमें अन्तिम विजय जनता की रही। पीछे जन-मत लिए जाने पर ९८ प्रतिशत जनता ने भारतीय संघ में सम्मिलित होने के पक्ष में मत दिया, और जूनागढ़ को भारतीय संघ में मिला लिया गया।

**हैदराबाद**—अब हैदराबाद की बात लीजिए। यह बड़ी

रियासत है। इसकी आबादी १ करोड़ ६२ लाख है, जिसमें से ८२ प्रतिशत तो हिन्दू ही है। भौगोलिक दृष्टि से यह भारतीय संघ में मिल जानी चाहिए थी। परन्तु यहाँ के मुसलिम शासक निजाम साहब अपने प्रतिक्रियावाद और सम्भवतः पाकिस्तानी नेताओं की गुप्त मंत्रणा के कारण, तथा रियासत के अपने सजातीय अल्पसंख्यकों की संस्था 'इत्तिहादुल मुसलमीन' से प्रभावित होकर किसी-न-किसी बहाने से भारतीय संघ में शामिल होने ( तथा वास्तविक शासन-सुधार करने ) के सवाल को टालते रहे। इस बीच में वे हथियारों का संग्रह और फौजी ताकत बढ़ाने का भी काम करते रहे, जिससे रियासत की असंतुष्ट जनता का अच्छी तरह दमन किया जा सके, और यदि भारतीय संघ जनता का पक्ष ले तो उसका भी कुछ मुकाबिला हो सके।

हैदराबाद राज्य में रजाकारों के सैनिक संगठन ने धीरे-धीरे बेहद जोर पकड़ लिया। उनके अत्याचारों से समस्त रियासती जनता पर आतंक छागया। उन्होंने सीमा पर के भारतीय संघ के हजारों निवासियों की लूट, मार, और बेइज्जती करके तथा उनके मकान और सामान जलाकर अपनी क्रूरता और नृशंसता का परिचय दिया। इसके अलावा उन्होंने भारतीय संघ के धर्मान्ध मुसलमानों को तरह-तरह के उत्पात करने के लिए प्रेरणा और प्रोत्साहन दिया। भारत-सरकार ने उनके विरुद्ध निजाम को चेतावनी दी, पर कुछ नतीजा न निकला। उनका नेता कासिम रिजवी दिल्ली के लाल किले पर इसलामी झंडा

निजाम को अपने हाथ की कठपुतली बनाकर उसे भारत-सरकार से समझौता करने तथा भारतीय संघ में मिलने से रोकता रहा। यद्यपि हैदराबाद स्वतन्त्र राज्य नहीं था, निजाम ने रिज़वी आदि के प्रभाव में आकर भारत के विरुद्ध संयुक्त राष्ट्र-संघ की सुरक्षा-समिति में दावा कर दिया। इधर रजाकारों के अत्याचार बराबर बढ़ते रहने पर अन्त में भारत-सरकार को हैदराबाद में अपनी फौजें भेजकर शान्ति और सुव्यवस्था स्थापित करना आवश्यक हो गया। सितम्बर १९४८ में सिकन्दराबाद के लिए सेना रवाना हुई; और केवल पाँच दिन में राजाकारों की पराजय हो गई। कासिम रिजवी और हैदराबाद के मंत्रिमंडल को कैद कर लिया गया और निजाम ने आत्म-समर्पण कर दिया। अब हैदराबाद में शान्ति स्थापित हो रही है और वह शीघ्र भारतीय संघ में मिल जायगा।

हैदराबाद का भावी शासन वहाँ स्थापित की जाने वाली विधान सभा के द्वारा निश्चय किया जायगा। कुछ लोगों का सुझाव है कि हैदराबाद के मराठी, तेलगू तथा कन्नड भाषा-भाषी क्षेत्र महाराष्ट्र, आन्ध्र तथा कर्नाटक प्रान्तों में बाँट दिए जायँ. और सिकन्दराबाद से युक्त हैदराबाद शहर का निर्माण एक कमिश्नर के प्रान्त के रूप में किया जाय और निजाम को उस प्रान्त का वैधानिक प्रधान बनाया जाय। बहुत से लोगों की इच्छा है कि निजाम की जगह अब उनका पुत्र 'बरार का युवराज' ले, जो उदार विचारों का है।

**रियासतों के सम्बन्ध में भारतीय संघ और पाकिस्तान की नीति**—भारतीय संघ की सरकार ने यह स्पष्ट कर

दिया है कि उसमें किसी रियासत के मिलने का निर्णय करने के लिए दो बातों का विचार रखा जाना चाहिए—उस रियासत की भौगोलिक स्थिति, और वहाँ की जनता का इस विषय सम्बन्धी मत। इसके विरुद्ध पाकिस्तान ने इन बातों की तरफ ध्यान न देकर जैसे-भी-बने रियासतों को अपने अन्दर मिलाने की कोशिश की; यहाँ तक कि वह जोर-जबरदस्ती करने से भी नहीं चूका।

भारतीय संघ और पाकिस्तान की रियासती नीति में दूसरा अन्तर यह है कि भारतीय संघ चाहता रहा कि रियासतों में उत्तरदायी शासन हो, राजा केवल वैधानिक शासक रहे; सब राजकाज लोक-प्रतिनिधियों के मतानुसार किया जाय। इसके विपरीत, पाकिस्तान के अधिकारियों ने वह घोषणा की थी कि हम रियासतों के आन्तरिक मामलों में हस्तक्षेप न करेंगे। कई राजा पाकिस्तान के दिए हुए इस प्रलोभन में फँस गए। वे भारतीय संघ में शामिल होने के प्रश्न को टालते रहे; पर आखिर में इस श्रेणी में सिर्फ कश्मीर और हैदराबाद ही रह गए; और, जूनागढ़ ने गलत निर्णय किया। इनमें से भी कश्मीर में परिस्थितियों के दबाव ने इस प्रश्न को हल कर दिया; वह भारतीय संघ में शामिल हो गया। निजाम हैदराबाद और नवाब जूनागढ़ ने संघर्ष मोल लिया। अन्त में इन्हें भी जनता-जनार्दन के निर्णय के आगे झुकना पड़ा।

**रियासतें और राष्ट्रीय एकता**—ऊपर देशी रियासतों के भारतीय संघ में प्रवेश करने की बात कही गई है, पर राष्ट्रीय एकता का प्रश्न हल करने के लिए यही काफी नहीं था। जरूरत

थी कि रियासतों की शासनपद्धति को उत्तरदायी और लोकतन्त्रात्मक बनाकर सारे भारतवर्ष को समान वैधानिक स्तर पर लाया जाय। रियासती जनता बहुत समय से उत्तर-दायी शासन के लिए आन्दोलन कर रही थी।* १५ अगस्त १९४७ को अंगरेजों के भारत छोड़ने पर रियासतों में जन-आन्दोलन ने और भी जोर पकड़ा। भारत-सरकार की इससे सहानुभूति होना स्वाभाविक ही था, पर उसकी यह नीति भी नहीं थी कि राजाओं की सत्ता समाप्त कर दी जाय। उसका लक्ष्य यह रहा कि रियासतों में उत्तरदायी शासन स्थापित होने के साथ आवश्यकतानुसार राजाओं का अस्तित्व और निजी अधिकार बने रहें।

रियासतों में प्रजातन्त्री शासन स्थापित करने में सबसे बड़ी बाधा यह थी कि रियासतों की संख्या दस-बीस नहीं, लगभग छः सौ थी, अधिकांश रियासतें तो मामूली गाँव सरीखी थीं, बहुत सी रियासतों का क्षेत्रफल, जनसंख्या और आय अच्छे शासन की सुविधा के दृष्टि से काफी नहीं थी। इस का विचार करके स्वतंत्र भारत-सरकार ने रियासतों को प्रान्तों में मिलाने, या उनके संघ बनाने आदि की योजना हाथ में ली। इस विषय में रियासती कार्यकर्ताओं तथा राजाओं से मिलकर समझौते का रास्ता निकालने और योजना को अमल में लाने में रियासती विभाग के अध्यक्ष सरदार पटेल ने अद्भुत कौशल का परिचय दिया।

---

* इस विषय का विस्तारपूर्वक विवेचन हमारी 'देशी राज्यों की की जन-जागृति' में किया गया है।

उड़ीसा की २३, मध्यप्रान्त बरार की १५, बिहार की २, मदरास की २, पूर्वी पंजाब की ३, और बम्बई की १७४ रियासतें—कुल मिला कर २१६ रियासतें उनके पास के प्रान्तों में मिला दी गईं। इनका क्षेत्रफल क्षेत्रफल ८४,७७४ वर्गमील, आबादी १२० लाख, और वार्षिक आय ५४१ लाख रु० थी।

हिमालय प्रदेश की २१ रियासतों तथा कच्छ को केन्द्र द्वारा शासित किया जाने लगा है। इनका क्षेत्रफल १६०६१ वर्गमील, आबादी १४ लाख, और वार्षिक आय १६४ लाख रु० थी थी। जैसलमेर की रक्षात्मक सुरक्षा के लिए वहाँ एक शासक नियुक्त कर दिया गया है।

२६१ रियासतो के छः स्वावलम्बी संघ बनाए गए हैं— सौराष्ट्र संघ में ११७, मत्स्य में ४, विन्ध्यप्रदेश में ३५, राजस्थान संघ में १०, मध्य भारत में २०, पटियाला और पूर्वी पंजाब संघ में ८ रियासतें हैं। इन सबका क्षेत्रफल १,५०,४०० वर्गमील, आबादी २३८ लाख, और वार्षिक आय २८१६ लाख रु० है।

इस समय अलग-अलग रहनेवाली बड़ी-बड़ी रियासतें ये हैं — कश्मीर, हैदराबाद, मयूरभंज, कोचीन, बड़ौदा, मैसूर, भोपाल, कोल्हापुर, त्रावणकोर, जयपुर, जोधपुर, और बीकानेर। कुछ थोड़ी सी छोटी-छोटी रियासतों को अभी इस प्रकार मिलाना बाकी है कि भौगोलिक स्थिति, भाषा, शासन संस्कृति और आर्थिक दृष्टि से उपयुक्त हो। इनका शीघ्र ही निपटारा हो जायगा।

**महान सफलता**—इस प्रकार देशी राज्यों की स्थिति में पिछले बारह महीनों में विलक्षण क्रान्ति हो गई है। किसी को सहज ही यह कल्पना नहीं होती थी, कि इतने थोड़े से समय में यह जटिल समस्या इस सीमा तक हल हो जायगी। अंगरेजों ने इसे जटिल बनाए रखा था। यहाँ से जाते समय भी उन्होंने इसे उलझे हुए ही छोड़ा। जिस सार्वभौम सत्ता के वे दावेदार

बने रहे थे, उसे उन्होंने भारत की उत्तराधिकारी सरकार को नहीं सौंपा। उन्होंने राजाओं के लिए अपनी स्वतन्त्रता घोषित करने का रास्ता खुला छोड़कर उनके निहित स्वार्थों को उकसाया। इस प्रकार सैकड़ों रियासतों वाला भारत नई स्वतन्त्र सरकार के लिए एक भयंकर चुनौती था। पर भारतीय कर्णधारों ने अपनी चतुराई, धैर्य और दूरदर्शिता से काम लिया और अद्भुत सफलता प्राप्त कर दिखाई।

जिन रियासतों का शासन केन्द्रीय सरकार द्वारा होने लगा है, तथा जो रियासतें अपने नज़दीक के प्रान्त में मिल गई हैं, उनकी जनता को प्रान्तों की जनता के समान राजनीतिक अधिकार और स्वतन्त्रता सहज ही मिल जायगी। शेष रियासती इकाइयों का शासन, विधान उनकी निर्वाचित विधान-सभाओं द्वारा बनाए जाने की योजना यथा-सम्भव शीघ्र अमल में आएगी। बीच के समय के लिए अन्तरिक लोकप्रिय सरकारें स्थापित कर दी गई हैं। इस प्रकार देशी राज्यों को शेष भारत की वैधानिक स्तर पर लाने का प्रयत्न किया जा रहा है। राजाओं का निजी खर्च निश्चित कर दिया है, और उनकी मान मर्यादा और उत्तराधिकार को गारंटी दी गई है।

**विशेष वक्तव्य**—लगभग छः सौ देशी राज्यों की जगह अब केवल छः रियासती संघ और एक दर्जन बड़ी तथा कुछ छोटी रियासतें रह गई हैं। इनमें भी कुछ परिवर्तन होने की सम्भावना है। किसी रियासती संघ में सम्मिलित होने वाली रियासतों के राजाओं में से एक को उस संघ का राजप्रमुख और एक या अधिक को उप-राजप्रमुख नियुक्त कर दिया गया

है तथा लोकप्रिय मंत्रिमंडल स्थापित कर दिए गए हैं। बड़ी रियासतों में राजा और उसका उत्तरदायी मंत्रिमंडलल है। इस प्रकार अभी राजतन्त्र बना हुआ है, चाहे वह पहले की अपेक्षा कितने ही परिमित रूप में क्यों न हो। राजा, राजप्रमुख और उप-राजप्रमुख मौजूद हैं, प्रजा प्रमुख और उप-प्रजाप्रमुखों को सत्ता नहीं सौंपी गई है।

रियासतों या रियासती संघों का अस्तित्व कब तक रहेगा, यह तो स्वयं राजाओं के व्यवहार पर निर्भर है। सम्भव है कालान्तर में राज्य बिलकुल न रहें, और राजा बीते हुए युग की कहानी के पात्र रह जायँ। हमें इस विषय की बहस में न पड़ कर यही कहना है कि अभी तो देश के कुछ हिस्सों में राजतन्त्र बना है; हमें ऐसा प्रयत्न करने रहना चाहिए कि देशी राज्यों से भारतीय राष्ट्र के निर्माण और उत्थान में बाधा कम-से-कम हो, और इनके द्वारा इस कार्य में सहायता अधिक-से-अधिक मिले।

---

## तेरहवाँ परिच्छेद
# पाकिस्तान

**कल्पना ने मूर्त स्वरूप धारण कर लिया**—बहुत समय पहले नहीं, अपने निर्माण से छः महीने पहले तक पाकिस्तान सिर्फ एक कल्पना की चीज थी, और राजनीतिक विषयों में दिलचस्पी रखनेवाले इस विषय पर वादविवाद किया करते थे कि इसके बनने की क्या सम्भावना है। कुछ साम्प्रदायिक

मुसलमानों को छोड़ कर शेष सभी विचारक इसे हानिकारक मानते थे। लार्ड वेवल ने कहा था कि भारतवर्ष का भूगोल नहीं बदला जा सकता। १६ मई १६४६ की ब्रिटिश मंत्रिमिशन की योजना में इसे अव्यावहारिक ठहराया गया था। म० गांधी और जवाहरलाल नेहरू आदि कांग्रेस-नेता अन्त तक इसका विरोध करते रहे। पर अफसोस! आखिर, पाकिस्तान बन ही गया, भले ही वह आकार-प्रकार में पूरे तौर से वैसा न बना हो, जैसा साम्प्रदायिक मुसलिम नेता चाहते थे।

**मुसलिम लोग और ब्रिटिश साम्राज्यवाद**—पाकिस्तान बनने का रहस्य समझने के लिए मुसलिम लीग के जीवन पर एक नजर डालना जरूरी है। यह छिपा नहीं है कि अंगरेजों ने अपना शासन दृढ़ करने के लिए भारतवासियों में, खासकर हिन्दू-मुसलमानों में, भेद-भाव बढ़ाया। सन् १६०५ में बंगाल के दो टुकड़े करने का उद्देश्य यह भी था कि बंगाल के नए प्रांत में मुसलमानों का हिन्दुओं से मेल कम रहे, और 'पूर्वी बंगाल, और आसाम' में मुसलमानों का बहुमत हो। अंगरेज अधिकारियों की मेहरबानी या रियायतों से लाभ उठाने के लिए १६०६ में साम्प्रदायिक मुसलमानों ने 'मुसलिम लीग' नाम की एक अलग संस्था बनाई, उसने बंग-भंग की सराहना की। सन् १६०६ के शासन-सुधारों में सरकार द्वारा मुसलमानों के लिए अलग चुनाव का सिद्धान्त मान लिए जाने पर लीग ने साम्प्रदायिकता का खुलकर प्रचार किया। सन् १६१३ में लीग के मुख्य उद्देश्य ये थे—मुसलमानों में ब्रिटिश साम्राज्य की वफादारी के विचारों का प्रचार, मुसलमानों के राजनीतिक अधिकारों

की रक्षा, और इंगलैंड की अधीनता में स्वराज्य प्राप्त करना। समय-समय पर लीग की नीति में परिवर्तन हुआ; उसने कभी कभी कांग्रेस का साथ भी दिया। परन्तु प्रायः उसमें नवाबों और तालुकेदारी आदि का ही प्रभुत्व रहा, और वह मुसलमानों के विशेष अधिकारों के लिए ब्रिटिश सरकार का आसरा ताकती रही। ब्रिटिश सरकार भी उसकी आड़ में भारतवर्ष की फूट का राग अलापते हुए यहाँ की जनता को कुछ वास्तविक सत्ता देने से बचती रही। इस प्रकार मुसलिम लीग ने भारतवर्ष में ब्रिटिश साम्राज्यवाद के एक स्तम्भ का काम किया।

**मुख्य ध्येय, पाकिस्तान**—सन् १९३५ के विधान के अनुसार होनेवाले चुनावों में, और पीछे संयुक्त मंत्रिमंडलों के बनाने में, सफल न होने पर लीग ने यह झूठा प्रचार करना शुरू किया कि कांग्रेसी सरकार वाले प्रांतों में मुसलमानों पर बहुत ज्यादतियाँ हुई हैं। १९३९ में कांग्रेस-मंत्रिमंडलों ने इस्तीफे दिये तो लीग ने 'मुक्ति दिवस' मनाया। इस वर्ष से श्री० जिन्ना प्रजातन्त्र शासन का विरोध करने लग गए। वे यह कहने लगे कि भारतवर्ष में दो राष्ट्र हैं—हिन्दू राष्ट्र और मुसलिम राष्ट्र; इनके लिए अलग-अलग राज्य कायम किए जाने चाहिएँ। मुसलमानों के लिए पश्चिमोत्तर सीमाप्रांत, बिलोचिस्तान पंजाब और सिंध में, तथा बंगाल और आसाम में मुसलिम राज्य हो; इसे 'पाकिस्तान' कहा जाय, और शेष भारत में (मुसलिम राज्यों को छोड़कर) हिन्दू राज्य हो। सन् १९४० में लाहौर के अधिवेशन में लीग का मुख्य ध्येय पाकिस्तान ठहराया गया।

**आत्म-निर्णय का सिद्धान्त**—पाकिस्तान के सम्बन्ध में आत्म-निर्णय या स्वभाग्य-निर्णय के सिद्धान्त की दुहाई दी गई, जो पिछले योरपीय महायुद्ध के समय से विशेष रूप से जनता के सामने आया है। इस सिद्धान्त का आशय यह है कि प्रत्येक देश को अपनी इच्छानुसार अपना शासन करने का अधिकार होना चाहिए, कोई दूसरा राष्ट्र उस पर, उसकी इच्छा के विरुद्ध शासन न करे। पाकिस्तान के समर्थक यह भूल गए कि यह सिद्धान्त पूरे देश के लिए ही ठीक है, उसके जुदा-जुदा हिस्सों (प्रांतों या ज़िलों), जातियों या सम्प्रदायों के लिए इस को अमल में लाना अनुचित और खतरनाक है। भारतवर्ष में इसने सिक्खस्तान और अछूतस्तान आदि की कल्पना को जन्म दिया। यह सिद्धांत मानने से केन्द्रीय सत्ता बहुत कमजोर होती है और भारतवर्ष एक मज़बूत राष्ट्र नहीं रह सकता।

**'दो-राष्ट्रों' की बात**—सितम्बर १९४४ में म० गांधी और श्री० जिन्ना में इस विषय पर बातचीत और उसके साथ ही पत्र-व्यवहार हुआ था। महात्मा जी की राय थी कि अगर हिन्दुस्तान और पाकिस्तान का बँटवारा हो तो वह दो भाइयों के बीच के बँटवारे या एक कुटुम्ब के लोगों के आपसी बँटवारे की तरह हो उनकी और श्री० जिन्ना की राय में खास फ़र्क यह था कि महात्मा जी हिन्दू और मुसलमानों को एक राष्ट्र मानते थे, जब कि श्री० जिन्ना इन्हें अलग-अलग समझते थे। इसके सम्बन्ध में महात्मा जी ने अपने १५ सितम्बर के पत्र में श्री० जिन्ना को लिखा था कि "इतिहास में मुझे इस बात का कोई दूसरा उदाहरण नहीं मिलता कि अपना धर्म बदलनेवाले लोगों

के दल और उनके वंशजों ने एक अलग राष्ट्र बनने का दावा किया हो। अगर इस्लाम के आने के पहले भारत एक राष्ट्र था तो उसकी बहुत सी सन्तानों के धर्म-परिवर्तन के बावजूद भी वह एक और अखंड रहेगा।"

**ब्रिटिश मन्त्रिमिशन योजना**—दूसरे योरपीय महायुद्ध के समय तथा उसके बाद ब्रिटिश अधिकारियों ने शासन-समस्या को हल करने के प्रयत्न किए, पर वे अधूरे ही रहे; कोई क्रियात्मक फल न निकला। आखिर, सन १६४६ में ब्रिटिश सरकार की ओर से इंगलैंड के तीन मंत्री यहाँ आए और भारतीय नेताओं से विचार-विनिमय करने के बाद उन्होंने १६ मई १९४६ को भावी विधान बनाने के लिए एक विधान-सभा के संगठन की योजना बनाई और यह सिफारिश की कि एक अखिल भारतीय यूनियन या संघ होना चाहिए, जिसमें ब्रिटिश भारत तथा देशी राज्य दोनों भाग सम्मिलित हों। उसके अधीन ये विषय रहने चाहिएँ—विदेशी मामले, रक्षा और यातायात इन विषयों को छोड़कर शेष सब अधिकार प्रान्तों को हों। कोई भी प्रांत अपनी व्यवस्थापक सभा के बहुमत से प्रथम दस वर्ष बाद विधान की शर्तों पर पुनर्विचार कर सकेगा।

मंत्रिमिशन ने मुसलिम लीग की पाकिस्तान की माँग को स्पष्ट रूप से अस्वीकार करके भी भारतवर्ष को तीन समूहों में बाँटने पर जोर दिया। उनमें से पूर्वी और पश्चिमी समूहों में ऐसे प्रांतों का समावेश किया गया, जिनमें कुल मिलाकर मुसलिम बहुमत था। उसने 'क' समूह में मदरास, बम्बई, संयुक्तप्रान्त; बिहार, मध्यप्रान्त और उड़ीसा रखे; 'ख' (पश्चिमी) समूह में पंजाब,

